एक बगीचेमें रहते थे। मैं भी सकुटुम्ब उनके सामनेके ही एक बगीचेमें रहता था। श्रीभाईजी कोई विशेष काम होनेसे ही गीताप्रेस जाते थे। मैं तो नित्य ही जाता था।

एक दिन हम दोनों प्रेस गये थे। संध्याको लौटकर जब बगीचेमें आये तो मालूम हुआ कि भाईजीका कोई सम्बन्धी या घनिष्ट मित्र उनकी एकमात्र बालिका सावित्रीबाईके लिये पहननेके कपड़े दे गया है। वे सब कपड़े विलायती अर्थात विदेशमें निर्मित थे।

भाईजीने वे सब वस्त्र निकलवाकर बँगलेके सामने आँगनमें रख दिये और जलाकर उनकी होली कर दी। वे तो वर्षों पहलेसे शुद्ध खद्दर पहनते थे। घरमें भी भाभीजी (उनकी धर्मपत्नी) और भुआजी (उनकी माताजी) खद्दर पहनती थीं। वे गाँधीजीके परम भक्त थे। घरवालोंने शिष्टता या मोहवश पहननेके कपड़े रख लिये थे। भाईजीने उसका प्रायश्चित कर दिया।

इस घटनासे एक बार तो सबका मन शोकाकुल हो गया। कुछ लोगोंने अपशकुन भी समझा, परन्तु पीछे सब और भी दृढ़तासे स्वदेशी व्रतका पालन करने लगे। यह बात कोई ४३-४४ वर्ष पहले की है जो किसी व्रतको लेकर उसे पूर्णतासे निबाहनेकी शिक्षा देती है।

**परम स्वजन**

सन् १९५७ में मेरी माताजीका कलकत्तेमें स्वर्गवास हो गया। श्रीभाईजी सकुटुम्ब तब रतनगढ़में थे। मैंने उनको लिखा— 'आप कलकत्ते आनेका कष्ट नहीं कीजियेगा और वहींपर आपके जैसा जँचे उतना अन्नादि वितरण, ब्राह्मण-भोजन, दक्षिणा और कुटुम्बियों आदिको खिलाने-पिलानेका काम करवा दीजियेगा।' इसके साथ ही मैंने कुछ रुपये भेज दिये।

वापसी डाकसे उनका उत्तर आया कि तुम्हारी जैसी हैसियतवाले तुम्हारे ही एक कुटुम्बीकी माताका खर्च हुआ है उसीके अनुसार मामीजीका (मेरी माताजीका) भी होना ठीक रहेगा। तुम्हारे रुपये आये थे वे कुछ कम पड़ते हैं। वे मेरी भी 'माँ' ही थीं, सो कुछ अधिक खर्च होगा वह मेरे पाससे लग जायगा। (श्रीभाईजी मेरी सगी बुआजीके सुपुत्र थे।) मैं यह समाचार पाकर बहुत लज्जित और परम प्रसन्न भी हुआ। लज्जा इसलिये कि मैंने बिना पूरी जानकारी किये ही रुपये भेज दिये जो कम पड़े और प्रसन्न इसलिये हुआ कि आज भी हमारी इस दुनियामें ऐसे 'अपने' स्वजन सज्जन भी हैं।

मैंने यथेष्ट रुपये भेज दिये। फिर उनका समाचार आया कि कुछ रुपये बच गये हैं। मैंने लिखा कि वे आपकी मामीकी तरफसे आप ही रख लें। हमारे इस प्रकार देने-लेनेका रिवाज है। परन्तु उन्होंने एक पैसा भी नहीं रखा। सब रुपये लौटा दिये। धन्य हैं ऐसे जन-हितकारी जन।

श्रीरामेश्वरप्रसाद बाजोरिया

********

## पू० सेठजी श्रीजयदयालजी गोयन्दका का प्रिय पद

**उड़ जायेगा रे हंस अकेला, दिन दोयका दर्शन-मेला॥**
**राजा भी जायगा, जोगी भी जायगा, गुरु भी जायगा चेला॥**
**माता-पिता भाई-बन्धु भी जायेंगे, और रुपयोंका थैला॥**
**तन भी जायगा, मन भी जायगा, तू क्यों भया है गैला॥**
**तू भी जायगा, तेरा भी जायगा, यह सब मायाका खेला॥**
**कोड़ी रे कोड़ी माया जोड़ी, संग चलेगा न अधेला॥**
**साथी रे साथी तेरे पार उतर गये, तू क्यों रहा अकेला॥**
**राम-नाम निष्काम रटो, नर, बीती जात है बेला॥**